# जैक की कहानी

टोमी डेपोला



यह जैक नाम के लड़के की कहानी है.



जैक अपने दादाजी के साथ शहर के
बाहर एक छोटे से फार्म पर रहता था.



एक दिन जैक ने कहा, "दादाजी, मैं दुनिया देखना चाहता हूं और मैं नए दोस्त बनाना चाहता हूं. मैं शहर के एक घर में रहना चाहता हूं. मैं यह कैसे करूं?"



"तुम शहर जाओ और राजा से पूछो? मैंने सुना है कि वो एक बुद्धिमान और उदार आदमी है. शायद वो तुम्हारी मदद कर सकें," दादाजी ने कहा.



फिर जैक ने अपने नए जूते पहने और वो चल पड़ा.




रास्ते में जैक की मुलाकात एक चूज़े से हुई.



"कहाँ जा रहे हो?" चूज़े ने पूछा.

"मैं राजा से एक घर माँगने के लिए शहर जा रहा हूँ," जैक ने उत्तर दिया.



"क्या मैं भी साथ में चल सकता हूं?"

"हाँ ज़रूर."



फिर जैक को एक बत्तख मिली.




"कहाँ जा रहे हो?" बत्तख ने पूछा.



"हम राजा से एक घर माँगने के लिए शहर जा रहे हैं," जैक ने उत्तर दिया.

"क्या मैं भी चल सकती हूं?"




"हाँ ज़रूर."



फिर जैक को एक हंस और एक कुत्ता मिला.

"आप सब कहाँ जा रहे हैं?" हंस और कुत्ते ने पूछा.



"हम राजा से एक घर माँगने के लिए शहर जा रहे हैं," जैक ने उत्तर दिया.

"क्या हम भी आपके साथ चल सकते हैं?"

"हाँ ज़रूर."



फिर जैक को एक मेंढक, एक सुअर और एक गाय मिली.

"आप सब कहाँ जा रहे हैं?"

मेंढक, सुअर और गाय ने पूछा.



"हम राजा से एक घर माँगने के लिए शहर जा रहे हैं," जैक ने उत्तर दिया.

"क्या हम भी आपके साथ आ सकते हैं?"

"हाँ ज़रूर."



फिर जैक को एक बिल्ली, एक भेड़,
एक घोड़ा और एक उल्लू मिला.

"आप सब कहाँ जा रहे हैं?" उन सबने पूछा.



"हम राजा से एक घर माँगने के लिए
शहर जा रहे हैं," जैक ने उत्तर दिया.

"वैसे आप लोग बहुत हैं," उल्लू ने कहा,
"लेकिन क्या हम भी आपके साथ आ सकते हैं?"

"हाँ ज़रूर."



शहर पहुंचने के बाद वे सीधे राजा के महल में गए.

"हम यहाँ राजा से मिलने के लिए आए हैं," जैक ने कहा.

"ठीक है, अंदर जाओ," गार्ड ने कहा.



"नमस्ते, महाराज," जैक ने कहा. "मैं और मेरे
दोस्त शहर में रहना चाहते हैं. क्या आप हमारे
लिए एक घर खोजने में मदद कर सकते हैं?"

"मैंने तुम्हारे आने के बारे में सुना था," राजा ने कहा.
"मेरे पास एक अच्छा, बड़ा घर है जो तुम सभी के लिए
एकदम सही होगा. शायद उसे कुछ दुरुस्त करने की ज़रुरत
हो, लेकिन मुझे पता है कि वो आप खुद कर सकेंगे."





"आपका बहुत धन्यवाद," जैक और उसके दोस्तों ने कहा.

"हम इस घर को ज़रूर लेंगे!"




फिर राजा ने जैक को घर की चाबी सौंप दी.



"मेरा सपना सच हो गया," जैक ने कहा.

"हमारा भी," जैक के दोस्त मिलकर चिल्लाए.









"ज़रा उस घर को देखो!

उन्होंने हमारा जीना हराम कर दिया है,"

बूढ़ा बड़बड़ाया.

"और अब ठीक समय है......... !"

बूढ़ी औरत ने बूढ़े को चिढ़ाया.



